

9634

हो जा पड़ोसिन मेरी सी—(क) जब कोई दुश्चरित्र औरत अपनी पड़ोसिनों को भी अपने जैसा बनाने का प्रयत्न करे तो उसके प्रति कहते हैं। (ख) जब कोई स्वयं बुरी दशा में हो और अपने परिचितों-मित्रों को भी बुरे हाल मे देखना चाहे तो उसके प्रति भी कहते हैं। तुलनीय : गढ़० हो पडोसी में सार क्या।

होड़ का कार, जी का भार—मुकाबले के कार्य या व्यापार में सर्वदा चिंता लगी रहती है। तुलनीय : राज० होड करयाँ खोड फूटे।

होड़ लीजे गोड़ उधार दीजे छोड़—उधार दिया हुआ छोड दें, पर जीता हुआ धन कभी न छोड़ें। तुलनीय : उधार दिलेलें एक वेळ सोडा पण जिकलें तें कधी सोडू न का।

होत का बाप अनहोत की माँ—संपत्ति में पिता और विपत्ति मे माँ काम आती है। निर्धनता में भी माँ माँ ही बनी रहती है। तुलनीय : अव० होत के बाप अनहोत की माई।

होत की जोत है—जब तक तेल है तभी तक ज्योति रहेगी। वैसे ही जब तक धन रहता है तभी तक सब कुछ है।

होत निबाह न आपको लीन्हें फिरत समाज—अपना निर्वाह होता ही नही साथ में समाज को लिए फिर रहे हैं। झूठी शेखी दिखाने पर यह लोकोक्ति कही जाती है।

होत बिहान बिलखन्नो—आवश्यकता पडने पर काम हो जाता है पर आवश्यकता समाप्त होने पर नही हो पाता। भोजपुर प्रदेश मे लोगों का अंधविश्वास है कि लोमड़ी जाडे की रात में सर्दी से ठिठुरने के कारण 'होत बिहान बिलखन्नो' कह-कहकर इधर-उधर घूमती है, पर सवेरे धूप लगने से जाड़ा खतम हो जाता है, अत: बिल खोदना भूल जाती है। इसी प्रकार रोज रात मे तो उसे बिल का खोदना याद रहता है पर दिन में भूल जाती है और पूरा जाड़ा इसी तरह बीत जाता है पर बिल नही खोद पाती।

होता वही है जो मंजूरे-खुदा होता है—ईश्वर की इच्छा के खिलाफ कुछ भी नहीं होता। तुलनीय : असमी—मानुहे पाहे; इदवरे माहे; सं० भाग्यं फलति सर्वत्र; अं० Man proposes God disposes.

होते की नीउन न होते की फूहड़—धन होने पर कहा जाता है अच्छा काम किया। गरीब आदमी के काम को फूहड़ स्त्रियों की तरह किया गया काम कहा जाता है। तुलनीय : अव० होते कै निउन न होते कै फूहर।

होते की बहन अनहोते का भाई—जिसके पास धन होता है उसका साथ उसकी बहन देती है और जिसके पास धन नही होता उसका साथ बहन नही देती। लेकिन भाई गरीब या दुखी भाई का भी साथ देता है। आशय यह है कि बहन की अपेक्षा भाई अधिक अच्छा होता है जो हर परिस्थिति में साथ देता है। तुलनीय : हरि० होत्य की भाण, अणहोत्य का भाई।

होते के तीन नाम परसू, परसा, परसराम—दे० 'माया तेरे तीन नाम...'।

होते के बहिन ओ बाप हैं होते को हो जाये—रुपया पास हो तो बहिन बाप और स्त्री सब कोई हैं और नही तो कोई नहीं। आशय यह है कि बने का ही सभी साथ देते हैं।

होते निपुण न होते मूरख—धन होने पर सभी चालाक हो जाते हैं और धन न होने पर लोग मूर्ख बने फिरते हैं। आशय यह है कि दौलत बहुत बड़ी चीज है।

होते ही न मर गये जो कफ़न भी थोड़ा लगता—पैदा होते ही यदि मर गए होते तो कफ़न भी थोड़ा ही लगता। अयोग्य संतान पर कहते है। तुलनीय : अव० होते ना मर गयोव।

हो तो धोती नहीं तो लंगोटी—अगर पैसे हों तो धोती पहने नही तो लंगोटी से काम चला ले। समयानुसार चलने वाले पर कहते हैं। तुलनीय : छत्तीस० होती के धोती, जाती के लिंगोटी; भोज० होय त धोती, जाय त निगोटी।

हो न पड़ोसिन मेरी सी—दे० 'हो जा पड़ोसिन मेरी सी।'

होनहार पर किसका बल—दैवी घटना पर किसी का वश नहीं होता। जब किसी का बहुत बड़ा नुकसान हो जाता है तब उसे ढाढस बँधाने के लिए लोग कहते है।

होनहार पूत के पाँव पालने में ही देख पड़ते हैं—दे० 'पूत के पाँव...'। तुलनीय : मरा० होणारें तें चुकेना कदा काली; हरि० पूत के पांह त पालने मं ए दिखाणे जां सं; अं० Coming events cast their shadows before.

होनहार बिरवान के होत चीकने पात—उन्नतिशील पौधों के पत्ते चिकने होते हैं। अर्थात् उन्नति करनेवाले व्यक्तियों के शुभ लक्षण पहले से ही दिखाई पड़ने लगते हैं। तुलनीय : अव० होनहार बिरवान कै होत चीकने पात; छत्तीस० होनी बिरवा के चिक्कन पात; गढ़० होणत्याली डाली का चल चला पात; मरा० उमाडयाचें रोप असेल तर त्याची पानें गुळगुळीत असतात; मल० मुलयिनरियाम् मुलपुटे नरयु; अं० Coming events cast their sha-

dows before; As the seed so the sprout.

होनहार मिटती नहीं—विधि का विधान टलता नहीं। मटवा नू नी; गढ़० होन्यार नि टलदो।

होनहार मिटती नहीं, होवे बिस्से बीस—जो होने वाला है वह होकर ही रहता है। उसे कोई रोक नहीं सकता।

होनहार हिरदै बसै बिसर जाय सब सुद्ध, जैसी हो भवितव्यता तैसी उपजे बुद्ध—जब जैसा होने को होता है वैसी बुद्धि भी हो जाती है। उस समय सुध-बुध काम नहीं करती। तुलनीय : अव० होनहार हिरदे बसे, बिसर जाय सब सुध, जैसन होय होतव्ता, तैसन उपजै सुध।

होनहार होके ही रहती है—स्पष्ट।

होनी अपने बल चलावे—मनुष्य परिस्थितियों का दास होता है। भाग्य जैसी परिस्थिति उत्पन्न करता है मनुष्य को उसी के अनुसार रहना होता है। तुलनीय; हरि० होणी हूणी अपणो बल चलावे।

होनी किसने देखी है—भविष्य के संबंध में कौन जानता है? अर्थात् कोई नहीं। दुर्घटनाओं की आशंका करते हुए कहते हैं। तुलनीय : गढ़० होणी होण्यार कैल देखें।

होनी के सामने सभी झुकते हैं—होनहार के सम्मुख किसी की नहीं चलती। तुलनीय: राज० होण हारनै नमस्कार।

होनी थी सो हो ली—जो होने को था सो हो गया। अब उस पर सोचना व्यर्थ है।

होनी तो होके रहे, मेट सके ना कोय—होनेवाली बात होकर रहती है उसे कोई मिटा नहीं सकता।

होनी ही होती है—ऊपर देखिए। तुलनीय : असमी—दाताइ दिलेओ विधाताई निदिये; सं० यद्भविष्यति तद्भवतु; अं० Man proposes God dirproes.

होनी होने के लिए है—जो भाग्य में होता है वह होकर ही रहता है। तुलनीय : हरि० होणा तै होण नै ए बणी सै।

होनी होय सो होय—जो होने को हो वह हो। उसके लिए क्या किया जा सकता है? तुलनीय : मरा० होणार तें चुकेना।

होम करते हाथ जले—भलाई करते हुए बुराई या अपयश मिले तो कहते हैं। तुलनीय : अव० होम करत हाथ जरै।

होम न धूप देवी हा हा—न होम करते हैं और न धूप जलाते हैं लेकिन देवी की बड़ी प्रशंसा करते हैं। कोरी सहानुभूति दिखानेवाले के प्रति व्यंग्य में कहते हैं।

होय जो राजा-रंक समान, दुख न पाय कोई इंसान—संसार में यदि सभी समान स्तर पर रहने लगें तो किसी भी मनुष्य को कोई दुःख न रहे। तुलनीय : भीली—हरा हरखा वे तो पावे हूं।

होय बड़े न हूजिए कठिन मलिन मुख रंग; मर्दन बंधन दत सहत कुच इन गुनन प्रसंग—जो लोग बढ़कर या उच्च पद प्राप्त कर कठोर तथा मलिन हो जाते हैं उनकी कुच जैसी दुर्दशा होती है। अर्थात् बंधन में रहना पड़ता है और क्षति सहनी पड़ती है।

होय भले के अनभले, होय दानी के सूम; होय कपूत सपूत के, ज्यों पावक में धूम—संसार की रीति उलटी है। आग में धुएँ की तरह भले का पुत्र बुरा, दानी का सूम और सपूत का कपूत होता है।

होला खाए मुंह हाथ दोनों काले—अर्थात् बुरा काम करने पर कलंक अवश्य लगता है। (होला=सेका हुआ चना) तुलनीय : अव० होरहा खाये हाथ मुंह दुहनो करिया।

होला न खाया मुंह में कालिख लगाया—होला भी नहीं खाया और झूठे मुंह पर कालिख लगा लिया। व्यर्थ में कलंक लेनेवाले के प्रति कहते हैं। तुलनी : अव० हो रहा न खायेन मुंह करखा लगायेन।

होली भड़ुआ है—(क) बहुत तरह के रूप बदलने वाला है। (ख) सिद्धांतहीन है। तुलनीय : अव० होली का भड़ुवा है।

होली का भड़ुआ तेल बेचे कड़ुआ—लड़कों को यही कहकर होली में चिढ़ाते हैं।

होली सुक सनीचरी, मंगलवारी होय; चाक चहोड़े मेदिनी, बिरला जीवे कोय—होली यदि शुक्रवार, शनिवार, मंगलवार को हो तो पृथ्वी पर भयंकर समय उपस्थित होगा और बिरले ही जीवित रहेंगे।

होश की दवा करो—अपने चित्त को ठिकाने लाओ। जरा होश में आओ।

होश फाख्ता हो गए—किंकर्तव्यविमूढ़ हो गए। घबरा गए। अकल मारी गई। तुलनीय : अव० होश ठेकाने लाग गय।

होशियार तो घनी पर रांड़ कैसे हो गई—चतुर तो बहुत है लेकिन विधवा (रांड़) कैसे हो गई। जब किसी कुशल व्यक्ति को असफलता मिलती है तब कहते हैं। तुलनीय : कौर० हुस्यार तो घणी पर रांड कैसे होग्गी।

हौज जैसा पेट—अधिक बड़े पेटवालों को कहा जाता

है या अधिक खानेवाले को। तुलनीय : अव० होदा अस पेट।

**हौज भरे तो फौव्वारे छूटे**—हौज भर जाएगा तब फव्वारे छूटेंगे। अर्थात् (क) आमदनी होने पर खर्च होता है। (ख) आमदनी हो तो खर्च किया जाय। तुलनीय: मरा० हौद भरेल तर कारंजी उडतील।

**ह्वै है क्यों करि सिंह यों, करि शृगाल के काम**—स्यार के काम को कर के सिंह कैसे हुआ जा सकता है? अर्थात् कायर का काम करके कोई वीर नहीं बन सकता।

**ह्वै है वाके भाग सों भली कहत का जाय?** होगा वही जो उसके भाग्य में होगा परन्तु अच्छी बात कहते में अपना क्या लगता है? अर्थात् किसी को बुरा शब्द नहीं कहना चाहिए।

**ह्वै है सोई जो राम रचि राखा**—भगवान ने जो करने की सोची है वही होगा, अन्यथा नहीं। जब कोई किसी काम के लिए बहुत दौड़-धूप करता है, या उसके भावी परिणाम से घबराता है तब ऐसा कहते हैं।

□□□